उत्तराध्ययन आदि को मूल अथवा अनुवाद के रूप में प्रकाशित किया। स्थानकवासी परम्परा के जीवराज घेलाभाई नामक गृहस्थ ने जर्मन विद्वानों द्वारा मुद्रित रोमन लिपि के आगमों को नागरी लिपि में प्रकाशित किया। इसके बाद स्व० आनन्दसागर सूरिजी ने आगमोदय समिति की स्थापना कर एक के बाद एक करके तमाम आगमों का प्रकाशन किया। सूरिजी का पुरुषार्थ और परिश्रम अभिनन्दनीय होते हुए भी साधनों की परिमितता तथा सहयोग के अभाव के कारण यह काम जितना अच्छा होना चाहिए था उतना अच्छा नहीं हो पाया। इस बीच प्रस्तुत लेखक ने व्याख्याप्रज्ञप्ति—भगवतीसूत्र के दो बड़े-बड़े भाग मूल, टीका, अनुवाद (मूल व टीका दोनों का) तथा टिप्पणियों सहित श्री जिनागम प्रकाशन सभा की सहायता से प्रकाशित किये। इस प्रकाशन के कारण जैन समाज में भारी ऊहापोह हुआ। इसके बाद जैनसंघ के अग्रणी कुंवरजी भाई आनन्दजी की अध्यक्षता में चलने वाली जैनधर्म प्रसारक सभा ने भी कुछ आगमों का अनुवाद सहित प्रकाशन किया। इस प्रकार आगम-प्रकाशन का मार्ग प्रशस्त होता गया। अब तो कहीं विरोध का नाम भी नहीं दिखाई देता। इधर स्थानकवासी मुनि अमोलक ऋषि जी ने भी हैदराबाद के एक जैन अग्रणी की सहायता से बत्तीस आगमों का हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशन किया। ऋषिजी ने इसके लिए अति श्रम किया जो सराहनीय है, किन्तु संशोधन की कमी के कारण इस प्रकाशन में अनेक स्थानों पर त्रुटियाँ रह गई हैं। अब तो तेरापंथी मुनि भी इस काम में रस लेने लगे हैं। पंजाबी मुनि स्व० आत्मारामजी महाराज ने भी अनुवाद सहित कुछ आगमों का प्रकाशन किया है। मुनि फूलचन्दजी 'भिक्षु' ने बत्तीस आगमों को दो भागों में प्रकाशित किया है। इसमें भिक्षुजी ने अनेक पाठ बदल दिये हैं। वयोवृद्ध मुनि घासीलालजी ने भी आगम-प्रकाशन का कार्य किया है। इन्होंने जैन परम्परा के आचार-विचार को ठीक-ठीक नहीं जाननेवाले ब्राह्मण पण्डितों द्वारा आगमों पर विवेचन लिखवाया है। अतः इसमें काफी अव्यवस्था हुई है। इधर आगमप्रभाकर मुनि पुण्यविजयजी ने आगमों के प्रकाशन का कार्य प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी के तत्त्वावधान में प्रारम्भ किया है। यह प्रकाशन आधुनिक शैली से युक्त होगा। इसमें मूल पाठ, निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि एवं वृत्ति का यथावसर समावेश किया जायगा। आवश्यकतानुसार पाठान्तर भी दिये जाएँगे। विषय-सूची, शब्दानुक्रमणिका, परिशिष्ट, प्रस्तावना आदि भी रहेंगे। इस प्रकार यह प्रकाशन निःसंदेह आधुनिक पद्धति का एक श्रेष्ठ प्रकाशन होगा, ऐसी अपेक्षा और आशा है। महावीर जैन विद्यालय भी मूल आगमों के प्रकाशन के लिए प्रयत्नशील है।

●

# अनुक्रमणिका

म

# सहायक ग्रन्थों की सूची

अभिधर्मकोश—स्व० श्री राहुल साकृत्यायन
आचाराङ्गनियुक्ति—आगमोदय समिति
आचाराङ्गवृत्ति— ,,
आत्मोपनिषद्
आवश्यकवृत्ति—हरिभद्र—आगमोदय समिति
ऋग्वेद
ऋषिभाषित—आगमोदय समिति
ऐतरेयब्राह्मण
कठोपनिषद्
केनोपनिषद्
गाथाओ पर नवो प्रकाश—स्व० कवि खबरदार
गीता
जैन साहित्य सशोधक—आचार्य श्री जिनविजयजी
तत्त्वार्थभाष्य
तैत्तिरीयोपनिषद्
नन्दिवृत्ति—हरिभद्र—ऋषभदेव केशरीमल
नन्दिवृत्ति—मलयगिरि—आगमोदय समिति
नारायणोपनिषद्
पतेतपशेमानी (पारसी धर्म के 'खोरदेह-अवेस्ता' नामक ग्रथ का प्रकरण)
—कावशजी एदलजी कागा
पाक्षिकसूत्र—आगमोदय समिति
प्रश्नपद्धति—आत्मानद जैन सभा, भावनगर
बुद्धचर्या—स्व० श्री राहुल साकृत्यायन
बृहदारण्यक
ब्रह्मविद्योपनिषद्
मज्झिमनिकाय—नालंदा प्रकाशन
मनुस्मृति
महावीरचरियं—देवचद लालभाई
महावीर-वाणी—स्वामी आत्मानद की प्रस्तावना—मनसुखलाल ताराचद

माण्डुक्योपनिषद्
मिलिंदपञ्ह
मुण्डकोपनिषद्
योगदृष्टिसमुच्चय—देवचंद लालभाई
लोकाशाह और उनकी विचारणा ( गुरुदेव रत्नमुनि स्मृति-ग्रंथ )
—पं० दलसुख मालवणिया
वायुपुराण ( पत्राकार )
विशेषावश्यकभाष्य—यशोविजय जैन ग्रन्थमाला, बनारस
वैदिक संस्कृति का इतिहास ( मराठी )—श्री लक्ष्मणशास्त्री जोशी
षट्खण्डागम
समवायांगवृत्ति—आगमोदय समिति
सूत्रकृतांगनिर्युक्ति—आगमोदय समिति
स्थानांग-समवायांग—पं० दलसुख मालवणिया, गुजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद
हलायुधकोश